गुणपरिणामभेदान्नात्वमवस्थावत् ॥२७॥

अर्थ-गुणों के परिणाम भेद से एक मन की अनेक शक्तियां इस तरह होती हैं जैसे कि मनुष्य जैसी संगति में बैठेगा उसके वैसे ही गुण होजांयगे यथा कामिनी स्त्री की संगति से कामी, और वैराग्य शील वाले के साथ वैराग्य शील वाला होजाता है। इसही तरह मन भी नेत्र को आदि ले जिस इन्द्रिय से सङ्गति करता है उस इन्द्रिय से मनका मेल होजाता है। अब ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय इन दोनों के विषय में कहते हैं।

रुपादि रसमलान्तउभयोः ॥ २८ ॥

अर्थ—रूपको आदि लेकर और मल त्याग पर्यन्त ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियों के विषय हैं जैसे कि नेत्रका रूप, जिह्वा ( जीभ ) का रस, नाक का गंध, त्वचा ( खाल ) का स्पर्श, कानों का शब्द, मुख का वचन, हाथका पकड़ना, पैरों का चलना, उपस्थका पेशाब करना, गुदा का विष्टा करना यह दशा विषय भिन्न भिन्न हैं और जिस का आश्रय लेकर यह इन्द्रिय संज्ञा को प्राप्त होते हैं उस हेतु को भी कहते हैं।

द्दष्टत्वादिरात्मनः करणत्वमिन्द्रियाणाम् ॥ २९ ॥

अर्थ—इन्द्रियों का करणत्व आत्मा हैं अर्थात् जो जो इन्द्रियां अपने अपने काम के करने में लगती हैं वे आत्मा के समीप ( धोरे ) होने से करसकती हैं इस से आत्मा को परिणामित्व की प्राप्ति नहीं होसकती जैसे कि चुम्बक पत्थर के संसर्ग ( मेल ) से लोहा खिंच आता है ऐसे ही आत्मा के संसर्ग से नेत्र आदि इन्द्रियों में देखने आदि की शक्ति पैदा होजाती हैं। अब अन्तःकरण की वृत्तियों को भी कहते हैं।

त्रयाणां स्वालक्षण्यम् ॥ ३० ॥

अर्थ-मन की तीन वृत्तियां जो चित्त अहंकार और बुद्धि हैं उन का पृथक् २ लक्षण विदित होता है अभिप्राय के समय

अहंकार, विचार के समय चित्त और ज्ञान के समय बुद्धि स्वतः विदित होती हैं।

सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्यावायवः पञ्च ॥३१॥

अर्थ–प्राण वायु को आदि लेकर समान पर्यन्त जो पांच वायु हैं यह अन्तःकरण की साधारण वृत्ति कहलाते हैं अर्थात् जो वायु हृदय में रहता है उस का नाम प्राण है। और जो गुदा में रहता है उसका नाम अपान है, और जो कण्ठ में रहता है उसका नाम उदान है, जो नाभि में रहता है उसका नाम समान है और जो सारे शरीर में रहता है उस वायु का नाम व्यान वायु है; यह सब अन्तःकरण के परिणामी भेद हैं और जो बहुत से प्राण और वायु को एक मानते हैं उनका मानना इस सबब से अयोग्य है कि "एतस्माज्जायतेप्राणः मनः सर्वेन्द्रियाणि च। खं वायुर्ज्योतिरापश्च पृथ्वी विश्वस्य धारिणी" इस में प्राण और वायु लो अलहदा अलहदा माना है। अब आचार्य्य अपने सिद्धान्त को प्रकाश करते हैं कि जैसे कई पुरुष इन्द्रियों की वृत्ति क्रम से ( एक समय में एक ही इन्द्रिय काम करेगी ) मानते हैं उसको अयुक्त सिद्ध करते हैं।

क्रमशोऽक्रमशश्चेन्द्रियवृत्तिः ॥ ३२ ॥

अर्थ–इन्द्रियों की वृत्ति क्रम से भी होती है और विना क्रम के भी होती हैं क्योंकि संसार में दीखता है कि एक आदमी जब पानी पीने में तत्पर होता है तब वह देखता भी है ?

प्रश्न—क्या न्याय ने जो एक ही इन्द्रिय के विषय का ज्ञान होना लिखा है वह ठीक नहीं।

उत्तर–एक काल में दो ज्ञानेन्द्रियां काम नहीं करते परन्तु एक कर्मेन्द्रिय और एक ज्ञानेन्द्रिय साथ २ काम कर सकती हैं।

मन की वृत्तियां ही संसार का निदान हैं अर्थात् जन्म

मरण आदि सब मन की बृत्तियों से ही होते हैं इस को ही कहते भी हैं ।

वृत्तयः पञ्चतय्यः क्लिष्टाक्लिष्टाः ॥ ३३ ॥

अर्थ–प्रमाण ( प्रत्यक्ष आदि ) विपर्य्यय ( झूंठा ज्ञान ) विकल्प ( सन्देह ) नींद स्मृति ( याद होना ) यह पांच मन की वृत्तियां हैं और इन से ही सुख दुःख पैदा होता है जब मन की बृत्तियां निबृत्त होजाती हैं इस बात को इस अगाड़ी के सूत्र से साबित करते हैं ।

तन्निवृत्तावुपशान्तोपरागः स्वस्थः ॥ ३४ ॥

अर्थ–मन की बृत्तियोंके निबृत होने पर पुरुष का उपराग शान्त होजाता है और पुरुष स्वस्थ होजाता है यही बात योग सूत्र में भी कही गई है कि जब चित्त की वृत्तियों का निरोध हो-जाता है । तब पुरुष अपने स्वरूप में स्थित होजाता है । पुरुष का स्वास्थ होना ठीक ही है कि उसके उपाधि रूप प्रतिबिम्ब का निबृत होजाना इसको ही दृष्टान्त से भी साबित करते हैं ।

कुसुमवच्च मणिः ॥ ३५ ॥

अर्थ—जैसे स्फटिक मणि में काले पीले इत्यादि फूलों की परछाई पड़ने से काले पीले रंग वाली वह स्फटिक मणि मालूम पड़ने लगतीहै और जब उन काले पीले फूलों को मणि के पास से अलहदा करदेते हैं तब वह मणि स्वच्छ ( साफ ) रहजाती है इसही तरह मन की बृत्तियों के दूर होने पर पुरुष राग रहित और स्वस्थ हो जाता है ।

प्रश्न–यह इन्द्रियां किसके प्रयत्न से अपने अपने कार्यों के करने में लगीं रहती हैं क्योंकि पुरुष तो निर्विकार है और ईश्वर से इन्द्रियों का कोई भी सम्बन्ध नहीं है ।

पुरुषार्थं करणोद्भवोऽप्यदृष्टोल्लासात् ॥ ३६ ॥

अर्थ—पुरुष के वास्ते इन्द्रियों की प्रवृत्ति भी उसी कर्म के वश से है जो पहिले प्रकृति को कह आये हैं, और इस का दृष्टान्त भी ३५ वें सूत्रमें दे चुके हैं कि संयोग से जैसे एक का गुण दूसरे में मालूम होता है उसी प्रकार प्रकृति का कर्म पुरुष संयोग से है वोही इन्द्रियों की प्रवृत्ति में हेतु है। इस सूत्र में अपि शब्द से पूर्व कही हुई प्रकृति की याद दिलाकर पुरुष को कर्म से कुछ अंश में मुक्त किया है। और फिर भी इसी पक्ष को पुष्ट करने के वास्ते दृष्टांत देंगे। दूसरे के वास्ते भी अपने आप प्रवृत्ति होती है इस में दृष्टांत भी देते हैं।

धेनु वद्धत्साय ॥ ३७ ॥

अर्थ–जैसे कि बछड़े के वास्ते गौ स्वयं ( आपही ) दूध उतार देती है दूसरे की कुछभी ज़रूरत नहीं रखती इसी प्रकार अपने स्वामी ( पुरुष ) के वास्ते इन्द्रियों की प्रवृति स्वयं ( अपने आप ) होती है।

प्रश्न—भीतर और बाहर की सब इन्द्रियां कितनी हैं।

करणं द्वादशविधमवान्तरभेदात् ॥ ३८ ॥

अर्थ—अवानतर भेदसे इन्द्रयां बाहर तरह की हैं, पांच ज्ञानेन्द्रियां पांच कर्मेन्द्रियां और एक मन और अहङ्कार इन भेदों के होने से।

प्रश्न–अवानतर कहने का क्या प्रयोजन ( मतलब ) है?

उत्तर–मन सब इन्द्रियों से मुख्य है।

प्रश्न–पुरुष के वास्ते इन्द्रियों की प्रवृत्ति में सिर्फ मन ही मुख्य है और सब इन्द्रियां गौण हैं तो बुद्धि में वो कौनसा मुख्य धर्म है।

इन्द्रियेषु साधकतमत्वगुणयोगात् कुटारवत् ॥ ३९ ॥

अर्थ–जैसे कि पेड़के काटने में चोट का मारना मुख्य कारण है और उसके काटने का मुख्य साधन कुल्हाड़ा है इस ही

प्रकार इन्द्रियों को करणत्व और मन को साधारणत्व ( जिस के वगैर किसी सूरत में कार्य सिद्ध न हो ) का योग है।

प्रश्न—जब कि अहङ्कार भी इन्द्रिय माना गया है तो मन ही मुख्य कारण है ऐसा कहना अयोग्य है।

द्वयोः प्रधानम् मनोलोकवद्भृत्यवर्गेषु ॥ ४० ॥

अर्थ—बाह्य ( बाहर) की और आभ्यन्तर ( भीतर ) की इन बारह प्रकार के भेदवाली इन्द्रियों में मन ही प्रधान है, क्योंकि संसार में भी यही बात दीखती है, जैसे कि राजा के बहुत से नौकर चाकर होते हैं तथापि उन सबके बीच में एक मन्त्री ही मुख्य होता है, और छोटे २ नौकर और ज़िमीदार आदि सैकड़ों होते हैं इस तरह सिर्फ मन प्रधान है और सब इन्द्रियां गौण हैं। और भी मन की प्रधानता को इन तीन सूत्रों से पुष्टि पहुंचती है।

अव्यभिचारात् ॥ ४१ ॥

अर्थ—यद्यपि मन सब इन्द्रियों में व्यापक है तथापि अपने कार्य्य में उस मन का अव्यभिचार ( निश्चय ) दिखाई पड़ता है।

तथा शेषसंस्काराधारत्वात् ॥ ४२ ॥

अर्थ—जहां तक ज्ञान का संस्कार है वह सब बुद्धि (अकिल ) में रहते हैं यदि आंख आदि इन्द्रियां अहङ्कार मनको हरबार माने तो अन्धे बहरेको हाफिज़ न होना चाहिये किन्तु यह दृष्टिगोचर होताहै कि कुरान लोगोंको हाफिज़ दूसरों के अतिरिक्त अच्छा होता है और जिस समय तत्व ज्ञान अर्थात् प्रत्येक पदार्थ की यथार्थता का ज्ञान होजाताहै उस समय मन और अहङ्कार का अपनी वास्तविक दशा में लयहोना दृष्टि गत् करते हैं। किन्तु बुद्धि की स्मरण शक्ति उस समय भी स्थित रहती है और जब बुद्धि की यह स्मरण शक्ति विद्य-

मान है, तो बुद्धि भी विद्यमान मानी जाती है, इसी पर एक और युक्ति देते हैं।

स्मृत्यानु मानाच्च ॥ ४३ ॥

अर्थ—स्मृति अर्थात् प्राचीन बातों का स्मरण आना केवल बुद्धि के ही कारण से होता है क्योंकि चेतनावृत्ति की हालत में जब बुद्धि का सम्बन्ध अन्य पदार्थों से हट कर किसी एक ही पदार्थ के विचार में लग जाता है। यह सब दशाओं से सर्वोत्तम दशा है। इस सूत्र से यह भी प्रगट होता है कि महात्मा कपिलजी महत्तत्व का अर्थ बुद्धि नहीं, किन्तु चित्तको मानते हैं, या बुद्धि और चित को एक मानते हैं और अविद्या वादी की तरह मन बुद्धि चित्त, अहङ्कार, अन्तः करण चार नहीं मानते।

प्रश्न—क्या चेतना वृत्ति पुरुष अर्थात् आत्मा की होतीहै।

उत्तर—सम्भवेत्तस्वतः ॥ ४४ ॥

स्वमेव जीवात्मा अर्थात् पुरुष को स्मृति का होना सम्भव नहीं—क्योंकि जीवात्मा केवल साक्षी होकर देखने वाला है। और बुद्धि के जैसे संस्कार सामने आयेंगे वैसे ही जीवात्मा को प्रतीत न होंगे। कथनाभिप्रायः है कि जीवात्मा में संस्कार नहीं है।

प्रश्न—जब वुध्दि को कारण मानलिया तो दूसरी इन्द्रियों के मानने की क्या आवश्यता है ?

उत्तर—बिना चक्षु आदि के ज्ञानेन्द्रिय बुद्धि अपना कोई भी कार्य नहीं कर सकती चक्षु आदि के बिना बुद्धि और इन्द्रियों का कार्य सम्पादन कर सके तो अन्धे मनुष्य को भी देखने का बल होना चाहिये क्योंकि बुद्धि तो अन्धों के भी होती है किन्तु संसार में अन्धा देखता है यह दृष्टिगत नहीं होता। इससे प्रत्यक्ष प्रगट है कि बुद्धि प्रधान है और शेष इन्द्रियां इसकी सहायक है।

प्रश्न—जबकि बुद्धि को ही इन्द्रियों का प्रधान मानते होतो सूत्रों में मन का ज्ञान इन्द्रिय और कर्म इन्द्रियके साथ सम्बन्ध रखने वाला क्यों स्वीकार किया।

उत्तर—आपेक्षिको गुण प्रधान भावः क्रिया विशेषात् ॥ ४५ ॥

अर्थ—कार्य के अधिक होने से ( सफात ) काभी छोटा बड़ा होना उदाहरणीय होता है जिस प्रकार पुलिस के सिपाहियों में थानेदार मुख्य है और थानेदारों में इन्सपेक्टर मुख्य है, इसी प्रकार इन्द्रियों के कार्य में मन प्रधान है ( सरदार ) और मन के कार्य में अहङ्कार प्रधान है और अहङ्कार के कार्य में बुद्धि प्रधान है।

प्रश्न—मनुष्यकी बुद्धि में सबसे बड़ा यंत्र ( औज़ार ) है और विशेष सब इन्द्रियां इस से छोटी छोटी हैं इस का क्या प्रमाण है ?

उत्तर—तत्त्वप्राऽर्जितत्वात् तदर्थमभि चेष्टा लोकवत् ॥ ४६ ॥

अर्थ-जिस प्रकार हम संसार देखते हैं कि जो मनुष्य तलवार ज़र देता है तो तलवार के कार्य से ज़र देने वाले को लाभ भी होता है इसी प्रकार बुध्दि को भी मनुष्यने कर्म से ज़र दिया है अर्थात् वह कर्म से उत्पन्न होती है, इस वास्ते बुध्दि के कार्यों से मनुष्य को फल होताहै इस लिये बुध्दि को इन्द्रियों में मुख्य मानना चाहिये यदि च यह पूर्व कथन कर चुके हैं कि पुरुष भोग के सम्बन्ध में कर्म से रहित है किन्तु कर्म का करने वाला पुरुष माना जाता है क्योंकि जिस प्रकार सेना की हार जीत से राजा की हार जीत मानी जाती है इसी प्रकार बुद्धि और इन्द्रियों के कर्म जीव में माने जाते हैं।

प्रश्न—जब सब इन्द्रियों के साथ जीवात्मा का समान सम्बन्ध है तो बुद्धि पर ध्यान क्यों मानें ?

उत्तर—समान कर्म योगे बुध्दे: प्राधान्यं लोक वल्लोकवत ॥ ४७ ॥

यद्यपि इन्द्रियों के साथ जीवात्मा का समान सम्बन्ध है जिस प्रकार प्रत्येक प्रजा का मनुष्य गवर्नमैण्ट की प्रजा होताहै किन्तु इस पर भी प्रजा द्वारा होकर प्रजा में प्रधान माना जाता है, यह लगातार ( सिलसिला ) एक दूसरे के लिये है ।

प्रश्न—लौकिक दृष्टान्तानुकूल यह शब्द क्यों कहा ?

उत्तर-इस से इस प्रकरण के समाप्त होने का प्रमाण मिलता है अर्थात् अध्याय की समाप्ती का बोधक है ।

प्रश्न--इस अध्याय में कितने प्रकरणों का वर्णन है ?

उत्तर-प्रकृति के कार्य, प्रकृति सूक्ष्म है, अन्तःकरण और बाह्येन्द्रिय आदिकों का वर्णन है ।

इति द्वितीयोऽध्याय समाप्तः

---

# अथ सांख्य दर्शन

## भाषानुवाद

## तृतीयाऽध्यायारम्भः

अब इस तीसरे अध्याय में प्रधान जो प्रकृति है तिसका स्थूल कार्य और महाभूत ( पृथिवी आदि ) और दो तरह के शरीर यह सब कहते हैं ।

अविशेषाद्विशेषारम्भः ॥ १ ॥

अर्थ—अविशेषात् अर्थात् जिससे छोटी और कोई वस्तु न होसके ऐसे भूत सूक्ष्म अर्थात् पञ्चतन्मात्राओं से विशेष ( स्थूल महाभूतों ) की उत्पत्ति ( पैदाइश ) होती है। क्योंकि सुखादिकों का ज्ञान स्थूलभूतों में ही हो सकता है और सूक्ष्मभूत योगिमहात्माओं के हृदय में प्रकाश होते रहते रहते हैं।

तस्माच्छरीरस्य ॥ २ ॥

अर्थ-तिन पूर्वोक्त ( पहले कहेहुवे ) बाईस तत्त्वोंसे स्थूल सूक्ष्म शरीरों की उत्पत्ति होती है।

प्रश्न—स्थूल शरीर किसको कहते हैं।

उत्तर—जिसका जाग्रतावस्था में अभिमान होताहै।

प्रश्न— लिंग शरीर किसको कहते हैं।

उत्तर—मन अहंकार और इन्द्रियां जिसके ज़रिये से अपने २ काम करने में तत्पर रहते हैं उसको लिंग शरीर कहते हैं।

प्रश्न—कारण शरीर किसको कहते हैं।

उत्तर-लिंग शरीर के कारण को कारण शरीर कहतेहैं।

प्रश्न—बाईस तेईस तत्त्वों के बिना संसार की उत्पत्ति नहीं हो सकती।

उत्तर-तद्बीजात् संसृतिः ॥ ३ ॥

अर्थ-बाईस तत्व शरीर के कारण हैं और देखनेमें ऐसा ही आता है कि कारण के बिना कार्य की उत्पत्ति नहीं होती, अतः उन्ही बाईस तत्वों से संसार की उत्पत्ति होती है अब संसार की अवधि को भी कहते हैं।

आविवेकाच्च प्रवर्तनमविशेषाणाम् ॥ ४ ॥



अविशेष जो सूक्ष्म भूत हैं तिनकी सृष्टि प्रवृत्ति तभी तक

रहती है जब तक विवेक ( ज्ञान ) नहीं होता, ज्ञानके होते ही सूक्ष्मभूतों की प्रवृत्ति नहीं रहती ।

प्रश्न-यदि अविवेक के ही वास्ते सृष्टि का होनाहै तो महा प्रलय में भी सृष्टि का होना योग्य ( जरूरी ) है, क्योंकि उस अवस्थामें भी अविवेक बना रहता है ।

उत्तर—उपभोगादितरस्य ॥ ५ ॥

अर्थ—जब अविवेक के कार्य प्रारब्ध का उपभोग पूरा हो जाता है । तब ही महाप्रलय होती है । जब कि अविवेक का भोग ही बाकी रहा तब सूक्ष्मभूत इस शरीर को क्यों पैदा करेंगे । और महा प्रलयावस्था में प्रारब्ध कर्म का भोग नाश हो जाता है । और संचित कर्म बने रहते हैं क्योंकि कर्म प्रवाह से अनादि है ।

सम्प्रति परिमुक्तो द्वाभ्याम् ॥६॥

अर्थ—सृष्टि समय में पुरुष दोनों वासना और भोग बद्ध होता है ।

प्रश्न—परिमुक्त शब्द का अर्थ तो छूटना है, आप बद्ध अर्थ करते हैं ।

उत्तर—पहले अध्याय के सूत्रों में पुरुष को भोगक्तृत्वादि विशेषण देचुके हैं इस कारण यहां अभोक्ता कहना अयोग्य है । दूसरे संसार दशा में ही पुरुष को सुख दुःख न होंगे तो क्या मुक्त अवस्था में होंगे और जो सुख दुःख ही नहीं है तो मुक्ति का उपाय भी कोई न करेगा । तीसरे परिमुक्त शब्द का अर्थ मुक्त करना भी अयोग्य है यहां परि शब्द का अर्थ बद्ध करना ही ठीक है ।

अब स्थूल और सूक्ष्म दोनों तरह के शरीरों में भेद कहते हैं ।

माता पितृजं स्थूलं प्रायश इतरन्न तथा ॥ ७ ॥

अर्थ-स्थूल शरीर दो तरहके होतेहैं एक तो वह जो माता के संगम से पैदा होते हैं। दूसरे वह जो माता पिता के पैदा हो जैसे कि वर्षाऋतु में बीरबहुट्टी इत्यादिक होते हैं।

प्रश्न-पूर्व सूत्रों से साबित हुआ कि तीन प्रकार के शरीर हैं लेकिन पुरुष कौन से शरीर की उपाधियों से सुख दुःखका भोक्ता होता है॥

उत्तर-पूर्वोत्पत्तेस्तत्कार्यत्वं भोगादेकस्य नेतरस्य॥८॥

अर्थ-लिंग शरीर की उपाधियों से ही पुरुष को सुख दुःखादिक होते हैं। क्योंकि संसार की आदि में लिंग शरीर की ही पैदाइश है इस कारण सुखादिक इसके कार्य हैं अतः एक लिंग शरीर की उपाधियों से ही पुरुष को सुखादिक हैं, किन्तु स्थूल शरीर की उपाधियों से नहीं होते। क्योंकि जब स्थूल शरीर मृत्यु को प्राप्त हो जाता है तब उसमें सुखादिक नहीं देखने में आते।

प्रश्न-सूक्ष्म शरीर का स्वरूप क्या है।

उत्तर-सप्तदशैकं लिङ्गम् ॥ ९ ॥

अर्थ—पांच ज्ञानेन्द्रियां और पांच कर्मेन्द्रियां, मन, अहंकार और पंच तन्मात्रा ( रूप, रस, गंध, स्पर्श शब्द ) यह सूक्ष्म शरीर है।

प्रश्न-यदि लिङ्ग शरीर एक ही है तो अनेक शरीरों की आकृति चेष्टा में भेद क्यों होता है।

उत्तर-व्यक्तिभेद कर्मविशेषात् ॥ १० ॥

अर्थ-स्थूल शरीर अनेक प्रकार के अनेक कर्मों के करने से होतेहैं। अब विचार किया जाताहै तो इससे यही बात साबित होती है कि जीवों के भोग का हेतु कर्म ही है।

प्रश्न-जब कि भोगों के स्थान ( रहने की जगह ) लिङ्ग शरीर को ही शरीरत्व है तो स्थूल शरीर को शरीर क्यों कहते हैं।

उत्तर—तदधिष्ठानाश्रये देहे तद्वादात् तद्वादः ॥११॥

अर्थ—पंचभूतात्म ( स्थूल ) शरीर में उस लिंग शरीर अधिष्ठान ( रहने का स्थान ) के सबब से देह वाद है। अर्थात् लिंग शरीर का आशय स्थूल शरीर है इस ही सबब से स्थूल शरीर को भी शरीर कहते हैं ॥

प्रश्न—स्थूल शरीर लिंग शरीर से दूसरा है इस में क्या प्रमाण है ?

उत्तर—न स्वातन्त्र्यात् तदृते छायावच्चित्रवच्च ॥१२॥

अर्थ—वह लिंग शरीर बगैर किसी आश्रय के नहीं रह सकता जैसे कि छाया किसी आश्रय के बिना नहीं रह सकती और जैसे कि तसवीर बगैर आधार ( रहनेकी जगह ) के नहीं खिंच सकती है इस तरह लिंग शरीर भी स्थूल शरीर के बिना नहीं ठहर सकता है।

प्रश्न—यदि लिंग शरीर मूर्त्त द्रव्य है तो वायु आदि के समान उसका भी आधार आकाश हो सकता है और जगह कल्पना करने से क्या मतलब है ॥

उत्तर—मूर्तत्वेऽपि न संघातयोगात्तरणिवत् ॥१३॥

अर्थ—यदि लिंग शरीर मूर्त्तत्व भी है तथापि वह किसी स्थान के विना नहीं रहसकता। जैसे कि बहुत से तेज इकट्टे बगैर पार्थिव ( पृथिवी से पैदा होने वाले ) द्रव्य के आधार के नहीं रह सकते हैं।

प्रश्न—लिंग शरीर का परिणाम क्या है।

उत्तर—अणुपरिमाणं तत् कृतिश्रुतेः ॥१४॥

अर्थ-लिंग शरीर अणु परिणाम वाला अर्थात् ढका हुआ है। बहुत अणु नहीं है क्योंकि बहुत ही अणु ( सूक्ष्म ) अवयव रहित होता है और लिंग शरीर, अवयव वाला है कारण यह है कि लिंग शरीरके कार्य दीखते हैं। इसमें युक्ति भी प्रमाण है।

तदन्नमप्यत्वश्रुतेश्च ॥ १५ ॥

अर्थ-वह लिंग शरीर अन्नमय है इस सबब अनित्य है क्योंकि इस विषय में श्रुतियां प्रमाण देती हैं। "अन्नमयं हि सौम्य! मन, आपो मयः प्राणः, तेजोमयीवाक्" हे सौम्य यह मन अन्न मय है प्राण जल मय हैं वाणी तेजोमयी है, यद्यपि मन आदि कार्य भौतिक नहीं है तथापि दूसरे के मेल से इनमें घटना बढ़ना दीखता है। इस सबब से ही अन्नमय मन को माना है ॥

प्रश्न-यदि लिंग शरीर अचेतनहै तो उसको अनेक शरीरों के वास्ते उत्पत्ति क्यों है।

उत्तर-पुरुषार्थं संसृतिर्लिङ्गानां सूपकारवद्राज्ञः ॥१६॥

अर्थ—लिंग शरीर की पैदाइश पुरुष के वास्ते है। जैसे कि पाकशाला (भोजन बनाने की जगह) में रसोइयेका जाना अपने स्वामी के वास्ते है। इसही तरह लिंग शरीरका होना भी पुरुष के वास्ते है। लिंग शरीर का विचार हो चुका। अब स्थूल शरीर का विचार किया जाता है।

पाञ्चभौतिकोदेहः ॥ १७ ॥

अर्थ-यह शरीर पांचभौतिक कहलाता है अर्थात् पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश इनसे इसकी उत्पत्ति है।

चातुर्भौतिकमित्येक ॥ १८ ॥

अर्थ—कोई ऐसा कहते हैं कि चार ही भूतोंसे स्थूल शरीर होताहै क्योंकि आकाश तो अवयव रहित है इसकारण आकाश किसीके साथ विकार को प्राप्त नहीं होसकता है।

एकभौतिकमित्यपरः ॥ १९ ॥

अर्थ-और कोई ऐसा कहते हैं कि यह स्थूल शरीर एक भौतिक है अर्थात् शरीर पार्थिव (पृथिवीका विकार) है और

जो बाकी चार भूत हैं वे सिर्फ नाममात्र ही हैं। या इस प्रकार जानना चाहिये कि एक २ भूत के सब शरीर हैं। मनुष्यों के शरीर में पृथिवी का ज्यादा हैं इस कारण यह शरीर पार्थिव है और तैजस लोक वासियों में तेज ज्यादह है इससे उनका शरीर तैजस है और शरीर स्वभाव से चैतन्य नहीं है इस पक्ष को दूर करते हैं।

न सांसिद्धिकं चैतन्यं प्रत्येकादृष्टेः ॥२०॥

अर्थ—जब कि पृथिवी आदि भूतों को अलहदा२ करते हैं तब उनमें चेतन शक्ति नहीं दीखती अतः इससे साबित होता है कि देह स्वभाव में चैतन्य नहीं हैं किन्तु किसी दूसरे चैतन्य के मेल से चैतन्य शक्ति को धारण करती है।

प्रपञ्चमरणाद्यभावश्च ॥२१॥

अर्थ-यदि शरीर को स्वभाव से चैतन्य मानाजाय तो यह भी दोष हो सकता है कि प्रपञ्च, मरण, सुषुप्ति आदि भिन्न २ अवस्थाएं नहीं हो सकेंगी, क्योंकि जो देह स्वभाव से चैतन्यहै तो मृत्यु कालमें इसकी चैतन शक्ति कहांको भाग जातीहै और २० वें सूत्र में जोयह बात कहीहै कि हर एक भूतके भिन्न २ करने पर चैतन्यता नहीं दीखती अब इस पक्ष को भी पुत्र करते हैं।

मदशक्तिवच्चेत् प्रत्येकपरिदृष्टे सांहत्ये तदुद्भवः ॥२२॥

अर्थ—यदि मदिरा की शक्ति के समान माना जाय जैसे कि अनेक पदार्थों के मिलने से मादकता शक्ति पैदा होजाती है इसही तरह पांच भूतों के मिलने से शरीर में चैतन्य शक्ति पैदा होजाती है ऐसा कहना भी योग्य नहीं है क्योंकि मदिरा में जो मादक शक्ति है वह शक्ति उन पदार्थों में भी है जिन से मदिरा बनी है। यदि यह कहा जाय कि हरएक भूत में थोड़ी चेतनता है और सबके मिलने पर बड़ी चैतन्यता होजाती है ऐसा कहना

भी नहीं बन सकता क्योंकि बहुत सी चैतन्य शक्तियों की कल्पना करने में गौरव होजायगा इस सबब एक ही चैतन्य शक्ति का मानना योग्य है और पहिले जो इस बात को कह आये हैं कि लिंग शरीर की सृष्टि पुरुष के वास्ते है और लिंग शरीर का स्थूल शरीर में सञ्चार भी पुरुष के वास्ते है उसका मतलब अब कहते हैं जोकि अत्यन्त पुरुषार्थ का हेतु है।

ज्ञानान्मुक्तिः ॥ २३ ॥

अर्थ—लिंग शरीर में जो मन आदि उन से ज्ञान पैदा होता है और ज्ञान से ही मुक्ति होती है ॥

बन्धोविपर्ययात् ॥ २४ ॥

अर्थ—विपर्यय नाम मिथ्याज्ञान का है मिथ्याज्ञान से ही सुख दुःख रूप बंधन होता है। ज्ञानसे मुक्ति और मिथ्याज्ञान से बंध होता है इस विषय को तो कहचुके अब मुक्ति का विचार किया जाता है।

नियतकारणत्वान्न समुच्चयविकल्पौ ॥ २५ ॥

अर्थ—ज्ञान से ही मुक्ति होती है इस सब मुक्ति का नियत कारण ज्ञान है इस वास्ते मुक्ति में ज्ञान और कर्म दोनों हेतु नहीं हो सकते और मुक्ति में इस बात का कोई विकल्प भी नहीं है कि कर्म से मुक्ति हुई या ज्ञान से, क्योंकि इसका तो ज्ञान ही नियत कारण है और इस बात को ही इस सूत्र से मजबूत करते हैं।

स्वप्नजागराभ्यामिव मायिकामायिकाभ्यां नोभयोर्मुक्तिः पुरुषस्य ॥ २६ ॥

अर्थ-जैसे स्वप्नावस्था और जाग्रत अवस्था इन दोनों से पहला तो प्रतिबिम्ब है दूसरा सच्चा है यह स्वप्नावस्था और जाग्रतवस्था दोनों आपस में विरुद्ध धर्म वाले हैं अतः ( इस

कारण ) एक समय में नहीं रहसकते इसी तरह ज्ञान और कर्म भी एक समय में नहीं रहसकते हैं । बस इसी से सिद्ध होगया कि विरुद्ध धर्म वाले पदार्थ न तो मिल सकते हैं और न मुक्ति का हेतु हो सकते हैं और न इस विषय पर विकल्प करना चाहिये कि किससे मुक्ति होती है । क्योंकि मुक्ति का नियत कारण ज्ञान है और "न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेने के अमृतत्वमानशुः" ( कर्म से, सन्तान से, दान से, किसी ने अमृतत्व नहीं पाया है ) इत्यादि श्रुतियां भी कर्म को मुक्ति का अहेतु कहती हैं ।

प्रश्न—यदि कर्मका कुछ भी फल न हुआ तो कर्म का करना ही व्यर्थ है ।

इतरस्यापि नात्यन्तिकम् ॥ २७ ॥

अर्थ—कर्म का विशेष फल नहीं है किन्तु सामान्य ही फल है इस सूत्र में इतर शब्द से कर्म का ग्रहण इसलिये होसक्ता है कि इस प्रकरण में ज्ञान से मुक्ति होती है कर्म से नहीं इसीका प्रतिपादन करते चले आते हैं इस वास्ते ज्ञान के अतिरिक्त कर्म का ही ग्रहण हो सकता है, यदि ऐसा कहा जाय कि ज्ञान के अतिरिक्त अज्ञान का ग्रहण किया सो भी ठीक नहीं क्योंकि इस सूत्र में आचार्य का अपि और नात्यन्तिक शब्द कहना कर्म से न्यून ( कमती ) फल का जताने वाला है जब इतर से अज्ञान का ग्रहण किया जाय तो ऐसा अर्थ होगा कि अज्ञान का थोड़ा फलहै बहुत नहीं, इससे थोड़े फल का अभिलाषी अज्ञान को ही उत्तम समझ सकता है इस वास्ते ऐसा अनर्थ करना अच्छा नहीं । इस से आचार्य ने कर्म की अपेक्षा ज्ञान को उत्तम ठहराया है । योगी के संकल्प सिद्ध पदार्थ भी मिथ्या नहीं हैं इस बात को अगाड़ी के सूत्र से और भी साबित करेंगे ।

संकल्पितेऽप्येवम् ॥ २८ ॥

अर्थ-योगी के संकल्प किये हुये पदार्थ भी इसी प्रकार सच्चे हैं।

प्रश्न—जब कि योगी के संकल्पित पदार्थों का कोई कारण प्रत्यक्ष नहीं दीखता तो वह मिथ्या क्यों नहीं हैं।

भावनोपचयाच्छुद्धस्यसर्वं प्रकृतिवत् ॥ २६ ॥

अर्थ—प्राणायामादिकों से योगियों की भावना अर्थात् ध्यान अधिक होता है इस वास्ते सब पदार्थ सिद्ध हैं उन में प्रत्यक्ष कारण देखने की जरूरत नहीं है, क्योंकि हम लोगों के समान योगियों के संकल्प झूठे नहीं होते, जैसे प्रकृति बिना किसी का सहारा लिये महदादिकों को करती है और उस में प्रत्यक्ष कारण की कोई ज़रूरत नहीं पड़ती इसही प्रकार योगी का ज्ञान भी जानना चाहिये। इन पूर्वोक्त सूत्रों से यह बात सिद्ध होगई कि ज्ञान ही मोक्ष का साधन है अब ज्ञान किस तरह होता है इस बात को अगाड़ी के सूत्रों से साबित करेंगे।

रागोपहतिर्ध्यानम् ॥ ३० ॥

अर्थ—ज्ञान के रोकने वाले रजोगुण के कार्य जो विषय वासनादिक हैं उन का जिससे नाश होजाय उसे ध्यान कहते हैं। यहांपर ध्यान शब्द से धारणाध्यान समाधि इन तीनों का ग्रहण है क्योंकि पातञ्जल में योग के आठ अंगों को ही विवेक साक्षात् में हेतु माना है इनके अवान्तर भेद भी उसी शास्त्र में विशेष मिलेंगे बाकी पांच साधनों को आचार्य आप ही कहेंगे अब ध्यान की सिद्धी के लक्षणों को कहते है।

वृत्तिनिरोधात् तत्सिद्धिः ॥ ३१ ॥

जिस का ध्यान किया जावे उस के अतिरिक्त वृत्तियों के निरोध से अर्थात् सम्प्रज्ञात योग से उसकी सिद्धि जानी जाती है और ध्यान तब तक ही करना चाहिये जब तक कि ध्येय ( जिसका ध्यान किया जाता है ) के सिवाय दूसरे की तरफ

को चित्त की वृत्ति न जावे । अब ध्यान के साधनों को कहते हैं ।

धारणासनस्वकर्मणा तत्सिद्धिः ॥ ३२ ॥

धारणा, आसन और अपने कर्म से ध्यान की सिद्धि होती है । प्रथम धारणा का लक्षण कहते हैं ।

निरोधश्छर्दि विधारणाभ्याम् ॥ ३३ ॥

अर्थ—छर्दि ( वमन ) और विधारण ( त्याग ) अर्थात् प्राण का पूरण रेचक और कुम्भक से निरोध (वंश में रखने) को धारणा कहते हैं । यद्यपि आचार्य ने धारणा शब्द का उच्चारण इस सूत्र में नहीं किया है तथापि अगाड़ीके दो सूत्रों में आसन और स्वकर्म का लक्षण किया है इसी परिशेष से धारणा शब्द का अध्याहार इस सूत्र में कर लिया जाता है । जैसे कि पाणिनि मुनि ने भी लाघव के वास्ते "लट् शेषेच" इत्यादि सूत्रकहे हैं । अब आसन का लक्षण कहते हैं ।

स्थिरसुखमासनम् ॥ ३४ ॥

अर्थ-स्थिर होनेपर जो सुखका साधन हो उसी का नाम आसन है जैसे स्वस्ति का ( पालकी ) आदि स्थिर होनेपर सुख के साधन होते हैं तो उनको भी आसन कह सकते हैं किसी विशेष पदार्थ का नाम आसन नहीं है । अब स्वकर्म का लक्षण कहते हैं ।

स्वकर्म स्वाश्रमविहितकर्मानुष्ठानम् ॥ ३५ ॥

अर्थ—जो कर्म अपने आश्रम के वास्ते शास्त्रों ने प्रतिपादन किये हैं । उनके अनुष्ठान को स्वकर्म कहते हैं, यहां पर कर्म शब्द से यम नियम और प्रत्याहार इन तीनों को समझना चाहिये क्योंकि इन का सब वर्णों के वास्ते समान सम्बन्ध है और इन यमादिकों को योग [illegible] तथा

ज्ञान का साधन भी माना है और भी ज्ञान प्राप्ति में उपाय हैं उन को भी कहेंगे।

प्रश्न–यम किस को कहते हैं।

उत्तर—अहिंसा ( जीव का न मारना ) सत्य, अस्तेय ( चोरी न करना) ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह ( विषयोंसे बचना ) इन का नाम यम है।

प्रश्न—नियम किसको कहते हैं।

उत्तर—शुद्धि, सन्तुष्ट रहना, अपने कर्मों का अनुष्ठान करना, वेदादिक का पढ़ना, ईश्वर भक्ति, इनको नियम कहते हैं।

प्रश्न–प्रत्याहार किस को कहते हैं।

उत्तर—जिस में चित्त इन्द्रियों सहित अपने विषय को त्याग कर ध्यानावस्थित हो जाय उस को प्रत्याहार कहते हैं।

वैराग्यादभ्यासाच्च ॥ ३६ ॥

अर्थ—सांसारिक पदार्थों के विराग अथवा धारणादि पूर्वोक्त तीन साधनों के अभ्यास से ज्ञान प्राप्त होता है यहां चकार का अर्थ पूर्वार्थ का समुच्चय और आरम्भित जो "ज्ञानान्मुक्तिः" इस विषय के प्रतिपादन की समाप्ति के वास्ते है इस से आगे "बन्धोविपर्ययात्" इस पर बिचार आरम्भ करते हैं।

विपर्ययभेदाः पञ्च ॥ ३७ ॥

अर्थ–अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनिवेश यह पांच योगशास्त्र में कहे हुए बन्धके हेतु विपर्यय ( मिथ्य ज्ञान ) के अवान्तर भेद हैं, अनित्य, अशुचि, दुःख और अनात्म में, नित्य, शुचि, सुख और आत्मबुद्धि करने का नाम अविद्या है। जिस में आत्मा और अनात्मा की एकता मालूम होवै, जैसे शरीर के अतिरिक्त और कोई आत्मा नहीं, ऐसी बुद्धि का होना अस्मिता है, राग और द्वेष के तो लक्षण प्रसिद्ध ही हैं मृत्यु से डरने का नाम अभिनिवेश है यह पांचों बातें बद्ध जीव

में होती हैं और इन का होना भी बन्धन का हेतु है अब बुद्धि को बिगाड़ने वाली अशक्तियों के भेद कहते हैं।

अशक्तिरष्टाविंशतिधा तु ॥ ३८ ॥

अर्थ—अशक्ति अट्ठाईस प्रकारकी है वह प्रकार दिखाते हैं। ग्यारह इन्द्रियों के निघात होजाने से ग्यारह प्रकार की, और नौ प्रकार की तुष्टि तथा आठ प्रकार की सिद्धि इन से बुद्धि का प्रतिकूल होना यह सब मिल कर अट्ठाईस प्रकारकी बुद्धि अशक्ति बुद्धि में होती है। इन्द्रियों का विघात इस तरह होता है कि कान से सुनाई न देना त्वचा में कोढ़ का होजाना आंखोंसे अंधाहोजाना इत्यादि ग्यारह इन्द्रियों काविषयहोना तथा तुष्टि आदिके जो भेद जिस प्रकार कहेहैं उनसे बुद्धिका विपरीत होना अशक्ति का लक्षण है। जब तक बुद्धि में अशक्ति नहीं होती तब तक अज्ञान भी नहीं होता अब तुष्टिके भेद कहतेहैं।

तुष्टिर्नवधा ॥ ३९ ॥

अर्थ—तुष्टि नौ प्रकार की है। इसका अलहदा २ खुलासा आचार्य अगाड़ी के सूत्रों में आपही करेंगे। अतः यहां व्याख्या लिखना व्यर्थ है।

सिद्धिरष्टधा ॥ ४० ॥

अर्थ-सिद्धि आठ प्रकारकी है। इसका खुलासाभी अगाड़ी लिखेंगे। अब पूर्व कहे हुए विपर्यय, अशक्ति, तुष्टि और सिद्धि के भेदों की व्याख्या अगाड़ी के चार सूत्रों में करेंगे।

अवान्तरभेदा पूर्ववत ॥ ४१ ॥

अर्थ—विपर्यय अर्थात् मिथ्याज्ञान के अवान्तर भेद जो सामान्य रीति से पूर्वाचार्यों ने करे हैं उनको उसही तरह समझना चाहिये यहां विस्तार (फैलाव) के भय से नहीं कहे गये अविद्यादिकों के जितने भेद हैं उनकी विशेष व्याख्या विस्तार भय से नहीं करी यदि कहे जावें तो [illegible] ने विद्या

के बासठ भेद माने हैं जिस में आठ २ प्रकारका तम और मोह दश प्रकार का महामोह, अठारह प्रकार का तामिश्र और अठारह ही प्रकार का अन्धतामिश्र, यह सब मिलकर बासठ प्रकार के हुवे, यदि इतने प्रकार के भेदोंकी जुदी २ व्याख्याकी जावे तो एक बड़ाजंगी दफ़्तर भरनेको चाहिये लेकिन हमारी सलाह से इतने भेद मानना और उन की व्याख्या करना सिर्फ झगड़ा ही है।

## एवमितरस्या ॥ ४२ ॥

इस ही प्रकार अशक्तिके भेदभी पूर्वाचार्य्योंके कथनानुसार समझने चाहिये।

## अध्यात्मिकादिभेदान्नवधा तुष्टिः ॥ ४३ ॥

अर्थ—प्रकृति उपादान, काल, भाग्य यह चार प्रकार के भेद होने से आध्यात्मिक तुष्टि कहलाती है और पांच प्रकार की बाह्य विषयों से उपराम को प्राप्त होने वाली तुष्टि है। एवं आध्यात्मिकादि भेदों के होने से नौ प्रकार से है कि जो कुछ दीखता है वह सब प्रकृतिका ही परिणामहै और उसको प्रकृति ही करती है मैं कूटस्थ हूं ऐसी प्रकृति के सम्बन्ध में बुद्धि होने का नाम प्रकृपि तुष्टिहै। और जो संन्यासी होकर आश्रम ग्रहण रूपी उपादान से तुष्टि मानते हैं वह उपादान तुष्टि है। जो संन्यासी होकर भी समाधि आदि अनुष्ठानों से बहुत समय में तुष्टि मानते हैं उसे काल तुष्टि कहते हैं। और उसके बाद धर्म मेघ समाधि में जो तुष्टि होती है उसे भाग्य तुष्टि कहते हैं बाह्य पांच प्रकार की तुष्टि इस तरह है कि माला, चन्दन, वनिता ( स्त्री ) आदि के प्राप्त करने में दुःख पैदा होगा ऐसा कर उनका उनका त्याग कर देना यह एक प्रकार की तुष्टि हुई पैदा किये हुये धन को यातो चोर चुरा ले जायगे या राजा दण्ड देकर छीन लेगा तो बड़ा भारी दुःख पैदा होगा ऐसा विचार कर त्याग देना यह दूसरी तुष्टि है। यह धनादिक

बड़े परिश्रम से संचय किया गया है इसकी रक्षा करनी योग्य है व्यर्थ न खोना चाहिये ऐसा विचार करके जो विषय वासना से बचना है इसको तीसरी तुष्टि कहते हैं। भोग के अभ्यास से काम बृद्धि होती है और विषय प्राप्त के न होने से कामियों को बड़ा भारी कष्ट होता है ऐसा विचार कर जो भोगों से बचना है यह चौथी तुष्टि का लक्षण है हिंसा वा दोषोंके देखने से उपराम हो जाना पांचवीं तुष्टि का लक्षण है यह पांच प्रकार की तुष्टियों की व्याख्या सिर्फ उपलक्षण की मात्र की गई है इनकी अवधि यहीं तक न समझकर इसी प्रकार की और भी तुष्टियां इन्हीं पांच प्रकार की तुष्टियों में परिगणित (गिनना) करलेनी चाहिये।

## ऊहादिभि सिद्धिः ॥ ४४ ॥

अर्थ-ऊह, शब्द अध्ययन और तीनों प्रकार के दुःखों का नाश होना, मित्र का मिलना, दान करना, इस तरह आठ प्रकार की सिद्धि होती है। बिना किसी के उपदेश के पूर्व जन्म के संस्कारों से तत्व को अपने आप विचारने का नाम ऊह है दूसरे से सुनकर वा अपने आप शास्त्र को विचारकर जो ज्ञान पैदा किया जाता है उस का नाम शब्द है। शिष्य और आचार्यभाव से शास्त्र पढ़कर ज्ञानवान् होने को अध्यन कहते है। यदि कोई दयावान् अपने स्थान पर ही उपदेश देने आया हो और उसही उपदेश से ज्ञान होगया हो इसको ही सुहृत्प्राप्ति कहतेहैं और धन आदि देकर ज्ञानका जो प्राप्त करना है इसको दान कहते हैं और पूर्वोक्त आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक तीन प्रकार के दुःखों के विवरण को शास्त्र के आदि में हम वर्णन कर चुके हैं॥

प्रश्न-ऊह आदिकों से ही सिद्धि क्यों मानी जाती है? क्योंकि बहुतेरे मनुष्य मन्त्रों से अणिमादिक आठ सिद्धि मानते हैं तब क्या उनका सिद्धान्त झूंठा हो सकता है?

उत्तर—नेतरादितरहानेन विना ॥४५॥

अर्थ—ऊहादिक पंचक के विना मन्त्र आदिकों से तत्वकी सिद्धि प्राप्त नहीं होती क्योंकि वह सिद्धि इतर अर्थात् विपर्यय ज्ञान के विना भी प्राप्त होती है अतएव सांसारिकी सिद्धि होने के कारण वह पारमार्थकी नहीं कहलासक्ती। बस यहां तक समष्टिसर्ग और प्रत्ययसर्ग समाप्त होगया इससे आगे "व्यक्ति भेदः कर्मविशेषात्" इस संक्षेप से कहे हुवे सूत्रको विशेष रूप से प्रतिपादन करेंगे॥

दैवादिप्रभेदा ॥ ४६ ॥

अर्थ—दैव आदि सृष्टि के प्रभेद हैं अर्थात् एक दैवी सृष्टि, दूसरी मनुष्यों की सृष्टि है। यहां पर दैव और मनुष्यों के कहने से यह न समझना चाहिये कि देवता जैसे और साधारण मनुष्य मानते हैं वही हैं किन्तु विद्वानों का नाम देव है और जो झूठ बोलते हैं वे मनुष्य हैं किन्नर, गंधर्व पिशाच आदि यह सब मनुष्यों के ही भेद हैं जैसा कि श्रुतियां कहती हैं।

"सत्यं वै देवा अनृतं मनुष्याः, विद्वंसो हि देवाः" इत्यादि और महर्षि कपिलजी को भी यहीबात अभीष्ट ( मंजूर ) है जैसा कि उन्होंने आगे ५३ वें सूत्र में प्रतिपादन किया है॥

अब सृष्टि का प्रयोग कहते हैं॥

आब्रह्मस्तम्भपर्यन्तं तत्कृते सृष्टिराविवेकात् ॥४७॥

अर्थ—ब्राह्मणोंसे लेकर स्थावरादि तक जितनी सृष्टि है वह सब पुरुष के ही वास्ते है और उसे भी विवेक के होने तक ही सृष्टि रहती है बादको मुक्ति होने से छूटजातीहै। अब तीन सूत्रों से सृष्टि के विभाग को कहते हैं॥

ऊर्ध्वं सत्वविशाला ॥ ४८ ॥

अर्थ-जो सृष्टि ऊपर है वह सत्य प्रधान में यहां पर ऊपर कहने से आचार्य का प्रयोजन ज्ञान के मार्ग से उन्नति करने वालों से है अर्थात् सतोगुणी उन्नति करते हैं क्योंकि सतोगुण प्रकाश करता है इस कारण सतोगुणी अर्थात् ज्ञानी लोग सदा उन्नति करते हैं इस कारण ऊपर जाते हैं ॥

तमोविशाला मूलतः ॥ ४६ ॥

तमोगुणी अन्तः करण वाले जीव नीच गति अर्थात् पशु पक्षी और कीडे, आदि की योनियों को प्राप्त होते हैं ॥

मध्ये रजोविशाला ॥५०॥

अर्थ—और बीच में जो शरीर हैं वे रजोगुण प्रधान हैं बीच का शरीर सामान्य मनुष्य का जन्म है और सब शरीर इसकी अपेक्षा ऊंचे हैं या नीचे सामान्य मनुष्य रजोगुणी होता है सत्पुरुष सतोगुणी, पशु आदि तमोगुणी इसके अन्दर भी भेद हैं ॥

प्रश्न—प्रकृति तो एक ही है लेकिन सृष्टि अनेक तरह की क्यों होती है ?

उत्तर—कर्मवैचित्र्यात् प्रधानचेष्टा गर्भदासवत् ॥५१॥

अर्थ—यह सब प्रधान अर्थात् प्रकृति की चेष्टा कर्मों की विचित्रता में होती है इसमें दृष्टान्त भी है जैसे कि कोई दासी अपने स्वामी के वास्ते नाना प्रकार की चेष्टा ( टहल ) करती है वैसे ही उसका गर्भ अर्थात् पुत्र भी अपने स्वामी के प्रसन्नार्थ नाना प्रकार की चेष्टा करने लगता है अतएव जो जैसा कर्म करैगा उसकी सृष्टि भी वैसा ही कर्म करैगी इसमें कोई सन्देह नहीं है।

प्रश्न-ऊर्ध्व की सृष्टि सत्वगुण प्रधान है तो मनुष्य उस ही से कृतार्थ हो सकता है फिर मोक्ष से क्या करना है ?

उत्तर—आवृत्तिस्तत्राप्युत्तरोत्तरयोनियोगाद्धेयः ५२

अर्थ—उन ऊपर के और नीचे के देशों में भी आवृत्ति योग रहता है अर्थात् जब वहां गये तब सात्विकी वृत्ति रही और यहां रहे तब वोही रजोगुण फिर आगया और वहां भी छोटी बड़ी जातियां होती हैं उन में जन्म होने से ठीक २ सत्व नहीं रहता इस वास्ते ऐसा विचार करना सब तरह छोड़ने योग्य है। और भी इस पक्ष को पुष्ट करते हैं।

समानं जरामरणादिजं दुःखम् ॥ ५३ ॥

किसी शरीर में हों चाहे देवता हों चाहे सामान्य मनुष्य अथवा पशु पक्षी बुढ़ापे और मृत्यु का दुःख सब में होता है इस कारण सब शरीरों की अपेक्षा मुक्त होना ही उत्तम है॥

प्रश्न—जिस से यह शरीर पैदा हुआ है यदि उसी में लय होजाय तब क्या मुक्ति नहीं मानी जायगी?

उत्तर—न कारणलयात् कृतकृत्यता मग्नवदुत्थानात् ॥ ५४ ॥

अर्थ—कारण में लय होजाने से भी कृतकृत्यता नहीं होती क्योंकि जैसे मनुष्य जब जल में डूबता है तो वह कभी ऊपर को आता है कभी नीचे को बैठजाता है इसही तरह जो मनुष्य कारण में लय होगया है कभी जन्म को प्राप्त होता कभी मरण को प्राप्त होता है और ऐसा कहने से आचार्य का यह मतलब नहीं है कि मुक्त जीव कभी जन्म को नहीं प्राप्त होता क्यों कि प्रथम तो आचार्य जीव को नित्य मानते हैं तब उसका कारण ही नहीं तो लय किस में होगा। दूसरे जो डूबे हुवे का दृष्टान्त दिया अशान्ति का पोषक दिया तथा इस में पराधीनता दिखाई किन्तु मुक्त जीवन तो आशान्त है न पराये आधीन है। तीसरे यहां पर सृष्टि का प्रसंग चला आता है किन्तु जीवका विषयभी नहीहै। इसलिये अन्तःकरणके विकारहै

प्रश्न—जबकि प्रकृति और पुरुष दोनों ही अनादि हैं तो प्रकृति ही में सृष्टि का कर्तृत्व क्यों माना जाता है ?

उत्तर—अकार्यत्वेऽपि तद्योगः पारवश्यात् ॥५५॥

अर्थ—यद्यपि प्रकृति और पुरुष दोनों अकार्य अर्थात् नित्य हैं तथापि प्रकृति को ही सृष्टि करने का योग है क्योंकि जो परवश होगा वही तो कार्य को करेगा इस विचारसे प्रकृति ही में परवशता दीखती है।

प्रश्न—स हि सर्ववित् सर्वकर्त्ता ॥५६॥

अर्थ—यदि प्रकृतिरूपी पदार्थ को ही सर्वज्ञ और सर्ववित् ( विद सत्तायाम् इस धातु का प्रयोग है ) सर्व शक्तिमान् मान लिया जाय तो क्या हानि है ?

उ०—ईदृशेश्वरसिद्धिः सिद्धा ॥५७॥

अर्थ—इस तरह वेद के प्रमाणों से ईश्वर की सिद्धि सिद्ध है। प्रकृति में सर्वज्ञत्वादि गुण तो किसी सूरत नहीं हो सकते हैं सर्वज्ञत्वादि गुण तो ईश्वर ही में है।

प्रश्न—प्रकृति ने सृष्टि को क्यों पैदा किया ?

उ०—प्रधानसृष्टिः परार्थं स्वतोऽप्य भोक्तृत्वा-दुष्ट्रकुङ्कुमवहनवत् ॥ ५८ ॥

अर्थ—प्रधान जो सृष्टि है उसकी सृष्टि दूसरे के वास्ते है क्योंकि प्रकृति भोग नहीं कर सकती। दृष्टान्त जैसे कि ऊंट केशर को अपने ऊपर लाद कर पराये वास्ते लेजाता है लेकिन उस केशर से अपना कुछ ताल्लुक नहीं रखता इस ही प्रकार प्रकृति की सृष्टि भी दूसरे के वास्ते है।

प्रश्न—ऊंट का जो दृष्टान्त दिया गया सो ऊंट चेतनहै और चेतन की चेष्टा दूसरे के वास्ते हो सकती है लेकिन जड़ की नहीं हो सकती।

उ०—अचेतनत्वेपि क्षीरवच्चेष्टितं प्रधानस्य ॥५९॥

अर्थ—यद्यपि प्रकृति अचेतनहै तथापि उसकी प्रवृत्ति दूसरे के वास्ते है, दृष्टान्त—जैसे कि दूध जड़ है लेकिन उसकी प्रवृत्ति चैतन्य बछड़ा आदि के वास्ते है और भी दृष्टान्त हैं।

कर्म्मवधृद्दृष्टेर्वा कालादेः ॥६०॥

अर्थ—जैसे कि खेती के करने में बीज बोया जाताहै वह अपनी ऋतु के समय में वृक्षरूप को धारण कर दूसरे के उपकारार्थ फल देता है इस प्रकार प्रकृति की सृष्टि भी दूसरों के के वास्ते है।

प्रश्न—ऊंट तो पिटने के डरसे केशरको लादकर लेजाता है लेकिन प्रकृति को तो किसी का डर नहीं है ?

स्वभावाच्चेष्टितमनभिसन्धा नाद्भृत्यवत् ॥६१॥

अर्थ—जैसे चतुर सेवक अपने स्वामीका सब काम करता और उसमें अपने स्वार्थ ( मतलब अपना ) का कुछ भी ताल्लुक नहीं रखता इसी तरह प्रकृतिभी अपने आप सृष्टि करती है पुरुष के भय प्रेरणादिक की अपेक्षा नहीं करती।

कर्म्माकृष्टेर्वानादितः ॥६२॥

अर्थ—अथवा कर्मों के अनादि प्रवाह के वश होकर प्रकृति सृष्टि को करती है अब इससे आगे सृष्टि की निवृत्ति के कारणों को कहेंगे।

विविक्तबोधात् सृष्टिर्निवृत्तिः प्रधानस्य सूदवत् पाके६३

अर्थ—जब विविक्त बोध अर्थात् एकान्त ज्ञान होजाता है तब प्रकृति की सृष्टि निवृत्त हो जाती है जैसे रसोइया भोजन बनाकर निश्चिन्त होजाता है फिर उसको कोई काम बाकी नहीं रहता इसही तरह प्रकृति भी विवेक ( ज्ञान ) को पैदा करके अपनी सृष्टि को निवृत्त करदेती है॥

आशय यह है कि ज्ञान होने से संसार छूट जाता है ॥

प्रश्न—जब कि एकको ज्ञान हुआ और उससे सृष्टि की निवृत्ति होगई तो फिर बाकी जीव बद्ध क्यों रहते हैं ? क्योंकि सृष्टि की निवृत्ति में बंधन न रहना चाहिये ॥

उ०-इतर इतरवत्तद्दोषात् ॥ ६४ ॥

अर्थ—जो विवेक ( ज्ञान ) रहित है वह बद्ध के बराबर है क्योंकि अज्ञान के दोष से बंधा रहना ही पड़ता है। अब सृष्टि निवृत्ति का फल कहते हैं ॥

द्वयोरेकतरस्य वौदासीन्यमपवर्गः ॥ ६५ ॥

अर्थ-प्रकृति और पुरुष इन दोनों की आपस में उदासीनता का होना ही मुक्ति कहलाता है। दूसरा यह भी अर्थ हो सकता है। ज्ञानी और अज्ञानी इन दोनों में से एक के प्रकृति की उदासीनता ही को अपवर्ग मुक्ति कहते हैं ॥

प्रश्न-जबकि विवेक के कारण प्रकृति पुरुष को मुक्त कर देती है तो और भी पुरुष विवेक से मुक्त होजायंगे ऐसा विचार कर प्रकृति विवेक के डरके मारे सृष्टि करने से विरक्त क्यों नहीं होती ?

उ०-अन्यसृष्टयुपरागेऽपि न विरज्यते प्रबुद्धरज्जुतत्त्वस्यैवारगः ॥ ६६ ॥

अर्थ-यद्यपि प्रकृति एक मनुष्य के ज्ञानी होने से उस के वास्ते सृष्टि से विमुख होजाती है तथापि दूसरे अज्ञानी के वास्ते प्रकृति सृष्टि करने से विमुख नहीं होती दृष्टान्त—जैसे कि किसी मनुष्यने रस्सी देखी उस रस्सी को देखकर उसको प्रथम सांपकी भ्रान्ति हुई और भय मालूम पड़ा बाद को जब उसने विचार करके देखा तो उस को यथार्थ ज्ञान हो गया कि यह सांप नहीं है किन्तु रस्सी है तब उसको आनन्द होगया

तब वह रस्सी उस ज्ञानी को फिर भय नहीं देती किन्तु जो अज्ञानी है उसे तो सांप की भ्रान्ति से भय देती ही है इसही प्रकार प्रकृति की भी व्यवस्था है कि जो बिवेकी है उसके वास्ते इस की सृष्टि नहीं है किन्तु अबिवेकी के वास्ते है ॥

कर्मनिमित्तयोगाच्च ॥ ६७ ॥

अर्थ–सृष्टि के प्रवाह में जो कर्म हेतु हैं उनके कारण भी प्रकृति सृष्टि करने से विमुख नहीं होती और मुक्त मनुष्य के कर्म छूट जाते हैं इस सबब उसके वास्ते सृष्टि शान्त होजाती है

प्रश्न–जब सब मनुष्य समान और निरपेक्ष हैं तो किसी के वास्ते प्रकृति सृष्टि की निवृत्ति और किसी के वास्ते प्रवृत्ति हो इस में क्या नियम है ?

उत्तर–कर्म का प्रवाह ही इसमें नियम है।

प्रश्न–यह उत्तर ठीक नहीं क्योंकि न मालूम किस मनुष्य का कौनसा कर्म है ? यह भी कोई निश्चय कराहुआ नियम नहीं है ?

नैरपेक्ष्येऽपि प्रकृत्युपकारेऽबिवेको निमित्तम् ॥६८॥

अर्थ–यद्यपि सब पुरुष निरपेक्ष हैं अर्थात् एक दूसरे की अपेक्षा नहीं रखता तथापि यह मेरा स्वामी है मैं इसका सेवक हूं वह इस तरह प्रकृति के उपकार में ( सृष्टि करने में ) अबिवेक ही निमित्त है। खुलासा यह है कि जब प्रकृति यह बात चाहती है कि यह मनुष्य मुक्त हो तब ही उसको अपनी सृष्टि के भीतर रखकर अनेक प्रकार के कार्यों में लगा देती है और उन्हीं कार्यों को करता हुआ वह मनुष्य किसी न किसी जन्म में बिवेकी ( ज्ञानी ) होकर मुक्त होही जाता है इस वास्ते ही आचार्य ने सूत्र में उपकार शब्द को स्थापित किया है।

प्रश्न–जबकि प्रकृति का स्वभाव वर्त्तमान मान लिया है तो ज्ञान के पैदा होने पर क्यों निवृत्त होजाती है ? क्योंकि जो

जिस का स्वाभाविक धर्म है वह सब जगह एकसा रहना चाहिये ?

नर्त्तकीवत् प्रवृत्तस्यापि निवृत्तिश्चारितार्थ्यात् ॥६९॥

अर्थ—जैसे नाच करने वाली का नाच करना स्वभाव है वह सब सभा को नाच दिखाती है और जब नाच करते करते उस के मनोरथ पूरे होजाते हैं तब वह नाच करने से निवृत होजाती है इस ही तरह यद्यपि प्रकृति का सृष्टि करना स्वभाव है परन्तु उस सृष्टि करने का जो प्रयोजन है वह विवेक के पैदा होने से निवृत्त होजाता है अतएव उस से निवृत्ति भी होजाती है। अब मुक्ति से पुनरागमन होता है या नहीं इसपर यहां इस कारण विचार किया जाता है कि इस ऊपर के सूत्र में विवेक के उपरान्त सृष्टि की निवृत्ति प्रतिपादन कर चुके और इसपर यह सन्देह होता है कि जब प्रकृति यह समझ लेती होगी कि पुरुष को मेरे संयोग ( मेल ) से अनेक दुःखादि होते हैं अत एव फिर उसका संयोग किसी काल में न करना चाहिये तो इसी मत पर आचार्य विचार करते हैं।

दोषबोधेऽपि नोपसर्पणं प्रधानस्य कुलवधूवत् ॥७०॥

अर्थ–पुरुष को मेरे संयोग से दुःख होगा इस बात में प्रकृति अपना दोष जानती है तो भी क्या फिर उसका संयोग नहीं करती किन्तु जरूर करती है जैसे अच्छे वंश की पतिव्रता स्त्री से यदि कोई दोष हो भी जाय और उससे स्वामी को कष्ट भी पहुंचे तब क्या वह अपने पति के पास का जाना छोड़ देगी ? ऐसा नहीं होसकता ज़रूर जायगी । क्योंकि जो पति को त्यागती है तो उसका पतिव्रत धर्म नष्ट होता है। और भी प्रकार से अन्य आचार्यों ने इस सूत्रका अर्थ करा है कि जब प्रकृति अपना दोष जान लेती है तब लज्जा के वश हो फिर कभी पुरुष के पास नहीं जाती जैसे कि कुलवधू नहीं जाती इस अर्थ के करने से उनका मतलब यह है कि मुक्ति से

पुनरावृत्ति नहीं होती परन्तु यह अर्थ ठीक नहीं क्योंकि विज्ञानभिक्षुने अपि शब्द का कुछ भी आशय नहीं निकाला और न यह समझा कि जो अपने दोष से पति को छोड़ बैठे वह कुल बधू कैसे होसकती है कुल बधू वोही होतीहै जो अपने दोष को स्वामी से माफ करा कर अपने स्वामी की सेवा में तत्पर ( लगी ) रहै किंतु अन्य टीकाकारों ने इस दृष्टांत के गूढ़ आशय को विना समझे जो लिख दिया है सो योग्य नहीं है अथवा ( या ) आचार्य्य को यही बात मन्जूर थी कि मुक्ति से फिर नहीं लौटता तो इससे पहिले सूत्र में इस बात को एक दृष्टान्त के द्वारा ( ज़रिये से ) प्रतिपादन करही चुके थे फिर इस सूत्र को बनाकर पुनरुक्त क्यों करते, इस ही ज्ञापक से सिद्ध है कि मुक्ति से फिर लौट आता है लेकिन इस पुनरुक्ति को अन्य आचार्य नहीं समझे। पुरुष का बन्ध व मोक्ष किस से होता है ? इस बात का विचार करते हैं।

नैकान्ततो बंधमोक्षौ पुरुषस्याविवेकादृते ॥ ७१॥

अर्थ—पुरुष को बन्ध मोक्ष स्वाभाविक नहीं है किंतु अविवेक ही से होते हैं।

प्रकृतेराञ्जस्यात् संसर्गत्वात् पशुवत् ॥ ७२ ॥

अर्थ-अब बिचार करते हैं तो ज्ञात होता है कि प्रकृति का संयोग पुरुष को रहता है उसी से पुरुष का बन्ध है प्रकृति का संयोग छूटना ही मोक्ष है जैसे पशु रस्सी के संयोग से बंध जाता है और उसका संयोग छूटजाता है तब मुक्त हो जाता है इस ही तरह मनुष्य को भी जानना चाहिये।

प्रश्न—प्रकृति कौन से साधनों से बन्धन करती है और कैसे मुक्त करती है ?

रूपैः सप्तभिरात्मानम् बध्नाति प्रधानम् कोशकारवद्विमोचयत्येकरूपेण ॥ ७३ ॥

अर्थ–धर्म, वैराग्य, ऐश्वर्य, अधर्म, अज्ञान अवैराग्य और अनैश्वर्य इनके साथ रूपों से प्रकृति पुरुष का बन्धन करती है जैसे तलवार के म्यान बनाने वाले की कारीगरी से तलवार ढकी रहती है इसी तरह प्रकृति से पुरुष को भी समझना चाहिये और वह प्रकृति ज्ञान से आत्मा को दुःखों से मुक्त करदेती है।

प्रश्न—जब मुक्ति में हेतु ज्ञान कहा और धर्म्मादिक सब बन्धन के हेतु कहे तो धर्म में क्यों किसी की प्रवृत्ति होगी और क्यों ध्यानादि के वास्ते उपाय किया जावेगा ?

निमित्तत्वमविवेकस्य न दृष्टहानिः ॥ ७४ ॥

अर्थ–मुक्ति के न होने में अज्ञान ही ( अविवेक ) निमित्त है इस वास्ते उस की निवृत्ति ही के वास्ते यत्न करना चाहिये और उस यत्न में धर्म्मानुष्ठान आदि चित्तशोधक कर्म भी परिगणित हैं अतः उनकी हानि नहीं होसकती क्यों कि बिना धर्म ध्यान आदि किये कोई भी ज्ञानवान् हो ही नहीं सकता विवेक कैसे होता है उसका उपाय कहते हैं।

तत्त्वाभ्यासान्नेति नेतीति त्यागाद्विवेकसिद्धिः॥७५॥

अर्थ–देह आत्मा नहीं है, पुत्र आत्मा नहीं है इन्द्रियां आत्मा नहीं हैं, मन आत्मा नहीं है। इस प्रकार नेति नेति करके त्याग से और तत्वाभ्यास करने से विवेक की सिद्धि होजाती है श्रुति भी इसही आशय को कहती है। "अर्थात आदेशो नेति नेती तित्यागेनैके अमृतत्वमानशुः"

अधिकारिप्रभेदान्न नियमः ॥ ७६ ॥

अर्थ—कोई मूर्ख बुद्धि वाले होते हैं कोई विलक्षण ( श्रेष्ठ ) बुद्धि वाले होते हैं। इस कारण एक ही जन्म में सबको विवेक ( ज्ञान ) होजावे यह नियम नहीं है किन्तु श्रेष्ठ अधिकारी एक जन्म में भी विवेकी होसकता है।

बाधितानुवृत्या मध्यविवेकतोऽप्युपभोगः ॥७७॥

अर्थ—जिसको विवेक साक्षात्कार हो भी गयाहै उसको भी कर्मों का भोग भोगना होगाही, क्योंकि यद्यपि कर्म एकबार बाधित भी कर दिये जाते हैं तथापि उन की अनुवृत्ति होती है प्रारब्ध आदि संज्ञावाले कर्म सर्वथा विनाशको प्राप्त नहीं होते।

जीवन्मुक्तश्च ॥७८॥

अर्थ-जब विवेक होजाता है तब इस शरीर की मौजूदगी में भी मुक्त होसकता है उसको ही जीवन्मुक्त कहतेहैं। अब जीवन्मुक्त होने का उपाय भी कहते हैं।

उपदेश्योपदेष्टृत्वात् तत्सिद्धिः ॥७९॥

अर्थ—जब शिष्य बनकर गुरु के मुख से शास्त्रों को पढ़ेगा और बिचार करने से विवेक की उत्पत्ति हो जावेगी तो जीवन्मुक्त होना कुछ मुशकिल बात नहीं है। विना गुरुद्वारा उपदेश के जीवन्मुक्त नहीं हो सकता। इसही विषय को श्रुति भी प्रतिपादन करती है।

श्रुतिश्च ॥८०॥

तद्विज्ञानार्थं सगुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्। तस्मै सविद्वानुपसन्नाय सम्यक् प्रशान्त चित्ताय शमान्विताय येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं प्रोवाच तान्यत्वतो ब्रह्मविद्याम्।

अर्थ—जबकि जिज्ञासु पुरुष को सत्य के जानने की अभिलाषा हो उस समय समित्पाणि अर्थात् पुष्पादिक हाथ में लेकर श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ ( वेद के जानने ) वाले गुरु की शरण ले फिर उस महात्मा गुरु को चाहिये कि ऐसे शिष्य को धोखे में न डाले और वह उपदेश करना चाहिये कि जिस कारण से वह शिष्य सत्य मार्ग को प्राप्त हो जाय।

प्रश्न—ब्रह्मनिष्ठ गुरु की ही शरण क्यों ले और भी तो बहुतेरे होते हैं।

उ०—इतरथान्धपरम्परा ॥ ८१ ॥

अर्थ—यदि ज्ञानवान् ब्रह्मनिष्ठ गुरु से ज्ञान न लिया जावै तो क्या मूर्खों से लिया जायगा तो अन्धपरम्परा गिनी जायगी जैसे एक अंधा कुवे में गिरा तो सब ही अंधे कुवें में गिर पड़े इसही प्रकार मूर्ख की शरण लेने से सब मूर्ख रह जाते हैं।

प्रश्न—जब ज्ञान से कर्म नाश होजाते हैं तो फिर शरीर क्यों रहता है और उसकी जीवन्मुक्त संज्ञा कैसे होती है ?

उत्तर—चक्रभ्रमणवद्धृतशरीरः ॥८२॥

अर्थ—जैसे कुम्हार का चाक घड़ा भोलुआ इत्यादिक के बनाने के समय दंडेसे चलाया जाता है और कुम्हार बर्तनों को बनाकर वह उतार भी लेता है लेकिन उस चलाने का ऐसा वेग होता है कि पीछे बहुत देर तक वह चाक घूमता रहता है इसही तरह ज्ञान के पैदा होते ही यद्यपि नये कर्म पैदा नहीं होते तथापि प्रारब्ध कर्मों के वेग से शरीर को धारण करे हुवे जीवन्मुक्त रहता है।

प्रश्न—यद्यपि चक्र के घूमने में दण्डे की कोई ताड़ना उस समय नहीं है तो भी वह पहिली ताड़नाके कारणसे चलता है किन्तु जब जीवन्मुक्त के सब रागादि नाश हो जाते हैं तो वह उपभोग किसके सहारे से करता है ?

उ०—संस्कारलेशतस्तत्सिद्धिः ॥८३॥

अर्थ रागादिकों के संस्कार का भी लेश रहता है उसी के सहारे से उपभोग की सिद्धि जीवन्मुक्त को होजातीहै वास्तविक ( असली ) राग जीवन्मुक्त को नहीं रहते। यह सब जीवन्मुक्त के विषय में कहा। अब विना देह की मुक्ति के वास्ते अपना परम सिद्धान्त कह कर अध्याय को समाप्त करते हैं।

विवेकान्निः शेष दुःखनिवृत्तौ कृत कृत्यता
नेतरान्नेतरात् ॥ ८४ ॥

अर्थ—विवेक ही से सब दुःख दूर होते हैं तब जीव कृत-कृत्य होता है। दूसरे से नहीं होता। पुनरुक्ति अर्थात् नेतरात् नेतरात् इसका दो दफे कहना पक्ष की पुष्टि और अध्याय की समाप्ति के वास्ते है।

* इति सांख्यदर्शने तृतीयोऽध्यायः समाप्तः *

---

# अथ सांख्यदर्शने ।

## चतुर्थोऽध्यायारम्भः

इस अध्याय में विवेक ( ज्ञान ) साधनों का वर्णन करेंगे।

राजपुत्रवत्तत्वोपदेशात् ॥ १ ॥

अर्थ—पूर्व सूत्र से यहां विवेक की अनुवृत्ति आती है। राजा के पुत्र के समान तत्वोपदेश होने से विवेक होता। यहां यह कथा है कि कोई राजा का पुत्र गंडमाला रोग से युक्त पैदा हुआ था इस कारण वह शहर में से निकाल दिया गया और उसको किसी शवर ( भील ) ने पाल लिया जब वह बड़ा हो गया तब अपने को भी शवर मानने लगा कालान्तर में ( कुछ दिनों के बाद ) उस राजपुत्र को जीता हुआ देखकर कोई वृद्धमंत्री बोला हे ! ( पुत्र ) तू शवर नहीं है किन्तु राजपुत्र है ऐसे वाक्यों को सुन कर वह राजपुत्र शीघ्र ही उस शवर भाव के मान का त्याग कर तात्विक राज भावको धारण करने लगा

कि मैं तो राजा हूं, इस प्रकार चिरबद्ध जीव भी अपने को बद्ध मानता है और जब तत्वोपदेश से उसको ईश्वर विषयक ज्ञान होता है तब विवेकोत्पत्ति से उसको मुक्ति प्राप्त होती है इस सूत्र के अर्थ से कोई २ टीकाकार "ब्रह्मास्मि" वाला सिद्धान्त निकालते हैं कि जीव पहिले ब्रह्म था इस कारण मुक्त था किन्तु अज्ञान से बंध गया है जब तत्वोपदेश हुआ तो विवेक होने से मुक्ति होगई। लेकिन ऐसा मानना ठीक नहीं है क्योंकि पहिले तो ग्रन्थ के आरम्भ में आचार्य्य ने इस बात का खंडन किया है दूसरे सूत्र में जो राजपुत्र ऐसा शब्द कहा है उस से साफ मालूम होता है कि आचार्य जीव और ब्रह्ममें भेद मानते हैं इस वास्ते जीव को छोटामान कर राज पुत्रवत् ऐसा कहा है नहीं तो राजवत् ऐसा ही कह देते किन्तु दो अक्षरों का ज्यादा कहना इसही आशय से है कि कोई एक ब्रह्म के रूपान्तर का अर्थ न समझले।

पिशाचवदन्यार्थोपदेशेऽपि ॥ २ ॥

अर्थ—एक के वास्ते जो उपदेश किया जाता है उस से दूसरा भी मुक्त होजाता है जैसे कि एक समय श्रीकृष्ण जी अर्जुन को उपदेश कर रहे थे लेकिन एक पिशाच भी सुन रहा था वह पिशाच उस उपदेश को सुनकर उस के अनुष्ठान द्वारा मुक्ति को प्राप्त होगया।

आवृत्तिरसकृदुपदेशात ॥ ३ ॥

अर्थ—यदि एक दफे के उपदेश से विवेक प्राप्ति न हो तो फिर उपदेश करना चाहिये क्योंकि छान्दोग्य उपनिषद में लिखा है कि श्वेतकेतुके वास्ते आरुणि आदि मुनियों ने बार२ उपदेश किया था।

पितापुत्रवदुभयोर्दृष्टत्वात ॥ ४ ॥


अर्थ—विवेक के द्वारा प्रकृति और पुरुष दोनों दीखते

हैं। दृष्टान्त, कोई मनुष्य अपनी गर्भिणी स्त्री को छोड़कर पर देश गया था जब वह आया देखता क्या है कि पुत्र पैदा हो कर पूरा जवान होगया लेकिन न तो वह पुत्र जानता है कि यही मेरा पिता है और न वह पुरुष जानता है कि यही मेरा पुत्रहै तब उसस्त्रीने दोनोंको प्रबोध (ज्ञान)कराया कि यह तेरा पिता है तू इसका पुत्र है इसही तरह विवेक भी प्रकृति और पुरुष का जाननेवाला है।

## श्येनवत् सुखदुःखी त्यागवियोगाभ्याम् ॥ ५ ॥

अर्थ—संसार का यह नियम है कि जब जब द्रव्य प्राप्ति होती है तब तब तो आनन्द और जब वह द्रव्य चला जाता है तब ही रंज होता है। दृष्टान्त, कोई श्येन ( बाज ) किसी पक्षी का मांस लिये चला जाता था उसी समय किसी व्याध ने पकड़ लिया और उससे वह मांस छीन लिया तो वह बड़ा भारी दुःखी होने लगा यदि आप ही उस मांस को त्याग देता तो क्यों दुःख भोगता ? इस कारण आपही विषय बासना इत्यादि का त्याग करदेना चाहिये।

## आहिनिर्ल्वयिनीवत् ॥ ६ ॥

अर्थ-जैसे सांप पुरानी कैंचली को छोड़ देता है इसही तरह मुमुक्षु ( मोक्ष की इच्छा करने वाले ) को विषय त्याग देने चाहियें।

## छिन्नहस्तवद्वा ॥ ७ ॥

अर्थ—जैसे किसी मनुष्य का हाथ कट कर गिर पड़ता है फिर वह उस कटे हुवे हाथ से किसी तरह का सम्बन्ध नहीं रखता इसही तरह विवेक प्राप्त होने पर जब विषय बासना नाश होजाती हैं तब मुमुक्षु फिर उन विषय बासनाओं से कुछ सम्बन्ध नहीं रखता है॥

